निर्वाण कहा जाता है ।"[1] "जब विविध दृष्टिगत वासनाओं को उत्पन्न करने वाले आलय, मनस, मनोविज्ञानादि समस्तविज्ञानों की स्वभाव तथा वासना से रहित हो परावृत्ति हो जाती है, उसे मैं निर्वाण बतलाता हूँ ।"[2] "यह चित्त स्वभावतः प्रभास्वर है, पर आगन्तुक क्लेशों से उपक्लिष्ट होता है ।" "जिस प्रकार मल-सहित वस्त्र मल के अभाव में शुद्ध रूप में परिणत हो जाता है, जिस प्रकार सुवर्ण मल के क्षीण हो जाने पर शुद्ध रूप में स्थित हो जाता हैं, उसी प्रकार चित्त समस्त क्लेशों के प्रहीण हो जाने पर अपने परम परिशुद्ध प्रकृत प्रभास्वर रूप में परिणत हो जाता है ।"[3] यही परम परिशुद्ध चित्त की अवस्था की प्राप्ति निर्वाण की प्राप्ति है ।[4] तथता, शून्यता, धर्मधातु आदि इसी के पर्याय हैं ।[5]

निर्वाण दो प्रकार का बतलाया गया है—सोपधिशेषनिर्वाणधातु तथा निरुपधिशेषनिर्वाणधातु । इनमें सोपधिशेषनिर्वाण दृष्टधर्म वेदनीय है तथा निरुपधिशेषनिर्वाण मरणोत्तर वेद्य कहा जा सकता है । "जो क्लेशोपक्लेश चित्त ही के परिणामविशेष से यथाशक्ति वासनावृत्ति का लाभ होने से प्रवृत्त होते हैं, उनके आलयविज्ञान में स्थित बीज, उनके साथ होनेवाले क्लेश प्रतिपक्षमार्ग से नष्ट हो जाते हैं । बीज के नष्ट होने पर पुनः उस आश्रय से क्लेशों की उत्पत्ति नहीं होती है, अतः सोपधिशेष निर्वाण की प्राप्ति होती है ।"[6] इसको जीवन-मुक्ति कहा जा सकता है । यह आलयविज्ञान का आश्रयपरावृत्तिपूर्वक विमल-विज्ञान में रूपान्तरण या परिणति है ।

पुनः "पूर्व कर्मों द्वारा आक्षिप्त जन्म के नष्ट हो जाने से तथा उसके उपरान्त अन्य जन्म का प्रतिसन्धान न होने से निरुपधिशेषनिर्वाण की प्राप्ति होती है ।"[7] इसके लाभ से भवचक्र की शृङ्खला सदा के लिए भग्न हो जाती है । अर्थात् जो यह कहा गया था कि—"कर्मवासनायें दो ग्राहों की वासना से युक्त होकर पूर्वविपाक के क्षीण होने पर अन्य विपाक को उत्पन्न करती है"—वह क्रम यहां आकर समाप्त हो जाता है ।

---

१. विकल्पस्य मनोविज्ञानस्य व्यावृत्ति निर्वाणमित्युच्यते । लं० १२६ पृ०.

२. सर्वविज्ञानस्वभाववासनालयमनोमनोविज्ञानदृष्टिवासना परावृत्ति निर्वाणमित्युच्यते । लं० ९८ पृ०.

३. लं० ७५३ सगा.

४. विकल्पस्याप्रवृत्तिरनुत्पादो निर्वाणमिति वदामि । लं० २०० पृ० .

५ तथताशून्यताकोटि निर्वाणं धर्मधातुकम् ।
कार्यं मनोमयंचित्रं चित्तमात्रं वदाम्यहम ॥ लं० ३१ पृ०.

६. वि० सि० ८७.

७. वि० सि० ८८.



पर इस अवस्था की प्राप्ति कैसे होती है ? इस सम्बन्ध में कहा जाता है कि जब अद्वैत लक्षणवाली विज्ञप्तिमात्रता में योगी का चित्त स्थित हो जाता है तो सारी विकल्प वासनायें प्रहीण हो जाती हैं । इसके लिए योगी पहले बाह्य एवं आध्यात्मिक उपलम्भों को जानता है । उन्हें जानते हुए वह ऐसी मीमांसा करता है कि जब तक बाह्य उपलब्धि का प्रहाण नहीं होता है तब तक आध्या-त्मिक उपलब्धि का भी प्रहाण नहीं हो सकता है । इस तथ्य को जानकर योगी प्रथमतः ग्राह्यरूप आलम्बन का अभाव समझता है । पुनः ऐसे निष्कर्ष पर आता है कि ग्राह्य के रहने पर ही ग्राहक की स्थिति संभव है, अन्यथा नहीं । फलतः ग्राह्य के अभाव को जानकर ग्राहक के अभाव को जानता है । इस प्रकार आलम्बनरूप ग्राह्य तथा विकल्पकचित्तरूप ग्राहक के नास्तिभाव को जान लेने से आलम्ब्यआलम्बकरहित अर्थात् ग्राह्यग्राहकविनिर्मुक्तलोकोत्तरज्ञान का उदय होता है । इसके प्रकाश में ग्राह्य-ग्राहक के आग्रह की वासनायें प्रहीण हो जाती हैं तथा चित्त स्वचित्तधर्मता में स्थित हो जाता है ।[1] इस अवस्था में क्लेशावरण तथा ज्ञेयावरण नामक दो दौष्ठुल्य नष्ट हो जाते हैं तथा इनकी हानि से आश्रयपरावृत्ति हो जाती है ।[2] यह आश्रयपरावृत्ति ही आलयविज्ञान की परमपरिशुद्ध रूप विमलविज्ञान में परिणति है । इसको व्यक्त करते हुए कहा गया है कि—

> स एवानास्रवो धातुरचिन्त्यः कुशलो ध्रुवः ।
> सुखो विमुक्तिकायोऽसौ धर्माख्योऽयं महामुनेः ॥

अर्थात् वही अनाश्रवधातु है, जो अचिन्त्य, कुशल, ध्रुव, सुखस्वरूप तथा ( बोधिसत्त्व का ) विमुक्तिकाय तथा महामुनि बुद्ध का धर्मकाय है ।

यहां द्रष्टव्य है कि इस अवस्था का द्योतन करने के लिए सात विशेषणों का प्रयोग हुआ है । प्रत्येक दृष्टिविशेष से प्रयुक्त हैं । इसे अनाश्रव धातु कहने का तात्पर्य यह है कि यह आश्रव से रहित है । क्लेशावरण तथा ज्ञेयावरण द्विविध दौष्ठुल्य को आश्रव कहते हैं । इनसे रहित आश्रय परावृत्तिरूप होने से यह अनाश्रव है । यह अचिन्त्य इसलिए है कि यह तर्क से परे, अतुलनीय, एवं प्रत्यात्मवेद्य है । विशुद्ध आलम्बनवाला, कल्याणकारी तथा अनाश्रवधर्ममय

---

१. यदालम्वनं विज्ञानं नैवोपलभते तदा ।
स्थितं विज्ञानमात्रत्वे ग्राह्याभावे तदग्रहात् ॥ त्रि० का० २८.

२. अचित्तोऽनुपलम्भोऽसौ ज्ञानं लोकोत्तरं च तत् ।
आश्रयस्य परावृत्ति द्विधा दौष्ठुल्यहानितः ॥ त्रि० का० २९.

होने से वह कुशल है। नाशरहित होने से तथा सर्वकाल में विद्यमाम रहने से वह ध्रुव है। वह नित्य है, इसलिए सुखस्वरूप कहा गया है।

पुनः वह विमुक्तिकाय तथा धर्मकाय भी है। यहाँ इन दो कायों के रूप में विमुक्ति की चर्चा कर उसके दो रूपों पर प्रकाश डाला गया है। इसका अभिप्राय यह है कि आश्रयपरावृत्ति दो प्रकार की होती है—सोत्तरा तथा निरुत्तरा। सोत्तरा का अर्थ है कि उसके आगे भी कुछ है। यहां पूर्ण रूप से आश्रयपरावृत्ति नहीं हुई रहती है। निरुत्तरा आश्रयपरावृत्ति समस्त आवरणों के प्रहाण एवं विज्ञान की परिशुद्धावस्था में रूपान्तरण से होती है। यह पूर्ण प्राप्ति हैं, उसके आगे कुछ प्राप्य नहीं रहता है।

यहां सोत्तरा आश्रयपरावृत्ति विमुक्तिकाय की द्योतक है। जब श्रावकादिगत दौष्ठुल्यों का निरवशेष प्रहाण होता है, तो विमुक्तिकाय की प्राप्ति होती है। यह श्रावकों का दौष्ठुल्य क्लेशावरण है।[1] यस्मात् इस अवस्था में ज्ञेयावरण की हानि नहीं हुई रहती है, इसलिए इसे सोत्तरा आश्रयपरावृति कहते हैं। इस विमुक्ति के अधिगम से भवचक्र की श्रृङ्खला भग्न तो अवश्य हो जाती है पर सर्वज्ञता की प्राप्ति नहीं हुई रहती है। अतः इसे व्यष्टिसीमा से आबद्ध विमुक्ति भी कह सकते है।

निरुत्तरा आश्रयपरावृत्ति धर्मकाय का अधिवचन है। बोधिसत्त्वगत दौष्ठुल्य की हानि से इसकी उपलब्धि होती है। यह बोधिसत्त्वगत दौष्ठुलय क्या है? द्वयावरण बीज (—"श्रावकबोधिसत्त्वयोः। आद्यस्य क्लेशबीजं, इतरस्य द्वयावरणबीजम्)। अर्थात् क्लेशावरण तथा ज्ञेयावरण के प्रहाण से जिस विमुक्ति की प्राप्ति होती है, उसे धर्मकाय कहते हैं। इसके आगे कुछ प्राप्य नहीं रहने के कारण इसे निरुत्तरा आश्रयपरावृत्ति कहते हैं। यहां दोनों आवरणों के प्रहीण हो जाने से सर्वज्ञता की प्राप्ति होती है।[2]

यही महामुनि बुद्ध का धर्मकाय है। क्यों? संसार अर्थात् जन्ममरणप्रवाह के क्षीण हो जाने से, क्लेशों का अभाव हो जाने से, तथा सभी धर्मों में विभुत्व अर्थात् सर्वज्ञता की प्राप्ति होने से इसे महामुनि बुद्ध का धर्मकाय कहा जाता है।[3] यहां धर्मकाय के कथन से कोई भौतिक पदार्थ अभिप्रेत नहीं है, अपितु यह सर्वमलविरहित परमपरिशुद्ध, सभी धर्मों में व्याप्त, सर्वाकारज्ञताविशिष्ट विमल-

१. क्लेशावरणप्रहाणात् श्रावकानां विमुक्तिकायः। वि० सि० १०१.
२. तदुद्घातात् सर्वज्ञतावाप्तिर्भवतीति। वि० सि० १०१.
३. यथाम्बरं सर्वगतं सदामतं, तथैव तत्सर्वगतं सदामतं।
यथाम्बरं रूपगुणेसु सर्वगं, तथैव तत्सत्त्वगणेषु सर्वगं॥ म० सू० ३६.



विज्ञान है। इसी को बुद्धत्व भी कहते हैं, जो रत्नमञ्जुषा के विवृत्त होने की स्थिति के सदृश है।[1] तथता, शून्यता, धर्मता, आदि इसी के पर्याय हैं।

यह विमुक्ति व्यष्टिगत सीमा का अतिक्रमण कर विश्वजनीन होती है। विमुक्तिकाय के लाभ से वह व्यक्तिविशेष स्वयं मुक्त हो जाता है पर वह दूसरों को मुक्त नहीं कर सकता है। पर धर्मकाय लाभी स्वयं तो विमुक्त हो ही जाता है, साथ ही सबको निर्वाण प्राप्त कराने की क्षमता से विशिष्ट हो जाता है। प्रथम के लाभ से अर्हत्व की प्राप्ति तथा दूसरे के लाभ से बुद्धत्व की प्राप्ति कही जा सकती है।

तब विज्ञानवाद के अनुसार निर्वाण का स्वरूप क्या हो सकता है? आलयविज्ञान का विमलविज्ञान में रूपान्तरण। अर्थात् एक क्लिष्ट व्यष्टिगतविज्ञान का क्लेशविनिर्मुक्त होकर सर्वमलविरहित अत्यन्त परिशुद्ध सार्वभौम विज्ञान में परिणत हो जाना ही विज्ञानवाद की विमुक्ति है।[2] इस विमल विज्ञान के एक, नित्य, ध्रुव तथा सुखस्वरूप होने के कारण यह सत् चित् आनन्द स्वरूपा कही जा सकती है।

**महेश तिवारी**

१. विवृता रत्नपेटेव बुद्धत्वं समुदाहृतम्। म० सू० ३३.
इस कथन से यह दर्शाया गया है कि सभी मनुष्य बुद्ध हो सकते हैं। रत्नमञ्जूषा सब में है पर वह आवरणद्वयों से आवृत रहता है। इनके प्रहाण से उसकी विवृति होती है, जिससे बुद्धत्व की प्राप्ति होती है।

२. ही० म० १.१२९–२०४ पृ०.
ओ० बु० ४९४–९६ पृ०.
तु० करें :—
विञ्ञाणं अनिदस्सनं, अनन्तं सब्बतो पभं।
एत्थ आपो च पथवी, तेजो वायो न गाधति॥
एत्थ दीघं च रस्सं च, अणुं थूलं सुभासुभं।
एत्थं नामं च रूपं च, असेसं उपरूज्झति।
विञ्ञाणस्स निरोधेन, एत्थेतं उपरूज्झतीति॥
दी० नि० १,१९०.

विञ्ञाणं अनिदस्सनं अनन्तं सब्बतो पमं, तं पठविया पठवत्तेन अननुभूतं, आपस्स आपत्तेन अननुभूतं, तेजस्स तेजत्तेन अननुभूतं, वायस्स वायत्तेन अननुभूतं ......सब्बस्स सब्बत्तेन अननुभूतं॥
म० नि० १-४०३.

॥ श्रीः ॥

# विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः

## अथ विंशतिकाप्रकरणवृत्तिः

( १ )

महायाने त्रैधातुकं विज्ञप्तिमात्रं व्यवस्थाप्यते । 'चित्तमात्रं भो जिनपुत्रा, यदुत त्रैधातुकमिति' सूत्रात् । चित्तं मनो विज्ञानं विज्ञप्तिश्चेति पर्यायाः । चित्तमत्र ससम्प्रयोगमभिप्रेतम् । मात्रमित्यर्थप्रतिषेधार्थम् ।

विज्ञप्तिमात्रमेवेद[1]मसदर्थावभासनात् ।
यद्वत्[2] तैमिरिकस्यासत्[3] केशोण्डूकादिदर्शनम् ॥ १ ॥

कश्चिदर्थो नास्ति ।[4]

( १ )

महायानदर्शन के अनुसार त्रैधातुक अर्थात् कामधातु, रूपधातु तथा अरूपधातु विज्ञप्तिमात्र हैं, इसकी स्थापना की जाती है । 'हे जिनपुत्रों, यह जो त्रैधातुक है, वह चित्तमात्र है', इस सूत्र से ( प्रकट होता है )। चित्त, मन, विज्ञान तथा विज्ञप्ति पर्यायवाची शब्द हैं । यहां चित्त विषय के साथ युक्त अभिप्रेत है । मात्र ( शब्द ) विषय के निषेध के लिए है ।

जिस प्रकार तिमिर रोग से ग्रस्त मनुष्य को असत् केश-गुच्छादि के दर्शन होते हैं, उसी प्रकार सभी भासमान अर्थों ( विषयों ) के असत् होने के कारण सब कुछ विज्ञप्तिमात्र ही है ॥ १ ॥

( चित्त के अतिरिक्त ) कोई भी पदार्थ नहीं है ।

---

१. A. B. वैतद् ।
२. A. B. यथा ।
३. A. B. शचन्द्रा ।
४. A. B. omit this sentence.

( २ )

अत्र चोद्यते—

**न देशकालनियमः सन्तानानियमो न च ।**
**न च कृत्यक्रिया युक्ता विज्ञप्तिर्यदि नार्थतः[1] ॥ २ ॥**

किमुक्तं भवति ? यदि विनापि रूपाद्यर्थेन रूपादिविज्ञप्तिरुत्पद्यते न रूपाद्यर्थात् , कस्मात् क्वचिद् देश उत्पद्यते, न सर्वत्र ? तत्रैव च देशे कदाचिदुत्पद्यते न सर्वदा ? तद्देशकालप्रतिष्ठितानां सर्वेषां सन्तान[2] उत्पद्यते, न केवलमेकस्य ? यथा तैमिरिकाणां सन्ताने केशाद्याभासो, नान्येषां ? कस्मात् तैमिरिकैः केशभ्रमरादि दृश्यते तेन केशादिक्रिया न क्रियते, न च तदन्यैर्न क्रियते ? यदन्नपानवस्त्रविषायुधादि स्वप्ने दृश्यते तेन अन्नादिक्रिया न क्रियते, न च तदन्यैर्न क्रियते ? गन्धर्व-नगरेणासत्त्वान् नगरक्रिया न क्रियते न च तदन्यैर्न क्रियते ? तस्मा-दर्थाभावे[3] देशकालनियमः सन्तानानियमः कृत्यक्रिया च न युज्यते ।

( २ )

यहां पर प्रश्न किया जाता है :—

यदि विज्ञप्ति विषय रहित है, तो देशकाल का नियम, सन्तान का अनियम तथा कृत्यक्रिया का होना युक्त नहीं हो सकता ॥ २ ॥

क्या कहा गया ? यदि रूपादि विषय के विना ही रूपादि विज्ञप्ति उत्पन्न होती है, रूपादि विषयों ( अर्थों ) के कारण नहीं, तो क्यों किसी (एक) ही स्थान ( देश ) में उत्पन्न होती है, सर्वत्र नहीं ? उस स्थान में भी कभी-कभी ही उत्पन्न होती है, सर्वदा नहीं ( यह क्यों ) ? उस देश और काल में स्थित सभी मनुष्यों के चित्तसन्तान में उत्पन्न होती है, केवल एक ही के नहीं ( यह क्यों ) ? जिस प्रकार तैमिरिकों के चित्तसन्तान में केशादि का आभास होता है, दूसरों के नहीं ( क्यों ) ? ( उसी प्रकार यदि बाह्यार्थ नहीं हैं तो चित्तभेद से विषयों में भी भिन्नता की प्रतीति होती, पर ऐसा नहीं होता है। सभी लोग एक घट को घट के रूप में ही देखते हैं । ऐसा क्यों ? ) क्यों तैमिरिकों द्वारा जो केश-भ्रमरादि

१. A. यदि विज्ञप्तिरनर्था नियमो देशकालयोः ।
सन्तानस्यानियमश्च युक्ता कृत्यक्रिया न च ॥ २ ॥
B. अनर्था यदि विज्ञप्तिर्नियमो देशकालयोः ।
× × ×

२. C. सन्तानानियम । ३. C. असद्भावावभासने ।



देखे जाते हैं, उनसे केशादि क्रिया न की जाती है, जो दूसरों द्वारा ( दृष्ट विषयों से ) की जाती है ? क्यों जो अन्न, पान, वस्त्र, विष, आयुध आदि स्वप्न में देखे जाते हैं, उनसे अन्नादि क्रिया न की जाती है, जो दूसरों से की जाती है ? ( अर्थात् स्वप्न अवस्था से भिन्न जाग्रत अवस्था में देखे गये अन्नादि विषयों से अन्नादि क्रिया की जाती है ) । ( क्यों ) गन्धर्वनगर के असत् होने के कारण उससे नगरक्रिया ( नगर में रहने आदि के काम ) नहीं की जाती है, किन्तु दूसरों ( नगरों ) से भी नहीं की जाती है, ऐसा नहीं कहा जा सकता है । (अर्थात् उससे भिन्न प्रतीयमान नगरों से नगर का कार्य तो होता ही है) । अतः विषय के अभाव में देशकाल का नियम, सन्तान का अनियम तथा कृत्यक्रिया का होना युक्त नहीं है ।

( ३ )

न खलु न युज्यते । यस्मात्—

**देशादिनियमः सिद्धः स्वप्नवत्—**

स्वप्न इव स्वप्नवत् । कथं तावत् ? स्वप्ने विनाप्यर्थेन क्वचिदेव देशे किञ्चिद् भ्रमरारामस्त्रीपुरुषादिकं दृश्यते न सर्वत्र । तत्रैव च देशे कदाचिद् दृश्यते, न सर्वकालम् , इति सिद्धो विनाप्यर्थेन देशकाल-नियमः ।

**—प्रेतवत् पुनः ।**

**सन्तानानियमः—**

सिद्ध इति वर्तते । प्रेतानामिव प्रेतवत् ।

कथं सिद्धः ?

समं—

**—सर्वैः पूयनद्यादिदर्शने ॥ ३ ॥**

पूयपूर्णा नदी पूयनदी । घृतघटवत् । तुल्यकर्मविपाकावस्था हि प्रेताः सर्वेऽपि पूयपूर्णां नदीं पश्यन्ति नैक एव । यथापूयपूर्णामेवं मूत्रपुरीषादिपूर्णां दण्डासिधरैश्च पुरुषैरधिष्ठितामित्यादिग्रहणेन । एवं सन्तानानियमो विज्ञप्तीनामसत्यप्यर्थे सिद्धः ।

( ३ )

( अर्थाभाव में उपर्युक्त बातें ) संगत नहीं हो सकती हैं, ऐसी बात नहीं है ।

क्योंकि :—

'देशादि का नियम स्वप्न के समान सिद्ध है' ।

'स्वप्नवत्' का अर्थ है स्वप्न के समान। वह कैसे? स्वप्न में विषय के बिना भी किसी देश में ही कोई भ्रमर, उद्यान, स्त्री, पुरुषादि देखे जाते हैं, सर्वत्र नहीं। उस स्थान में भी कभी-कभी ही देखे जाते हैं, सभी समय नहीं। इस प्रकार विषय के बिना भी देश एवं काल का नियम सिद्ध हो जाता है।

—'पुनः प्रेत के समान',

'सन्तान का अनियम'—

सिद्ध है। 'प्रेतवत्' का अर्थ है प्रेतों के समान।

कैसे सिद्ध है?

—'सभी के द्वारा पूयनदी आदि के समानरूप से दर्शन में' ॥ ३ ॥

पूयनदी का अर्थ है—पीप से भरी नदी। घी के घड़े के समान। समान कर्म के विपाक की अवस्था वाले सभी प्रेत पूयपूर्णा नदी को देखते हैं, एक नहीं। 'आदि' शब्द के ग्रहण से (यह अर्थ है कि) यथा पूय से भरी नदी (का दर्शन होता है), उसी प्रकार मूत्र विष्ठा आदि से पूर्ण नदी का तथा लाठी और खड्ग धारण किये हुए पुरुषों से अधिष्ठित दश्यों का। इस प्रकार विज्ञप्तियों के सन्तान का अनियम विषय के बिना भी सिद्ध है।

( ४ )

**स्वप्नोपघातवत्कृत्यक्रिया—**

सिद्धेति वेदितव्यम्। यथा स्वप्ने द्वयसमापत्तिमन्तरेण शुक्रविसर्गलक्षणः स्वप्नोपघातः। एवं तावदन्यान्यैर्दृष्टान्तैर्देशकालनियमादि चतुष्टयं सिद्धम्।

**—नरकवत् पुनः।**

**सर्वं—**

सिद्धमिति वेदितव्यम्। नरकेष्विव नरकवत्। कथं सिद्धम्?

**—नरकपालादिदर्शने तैश्च बाधने ॥ ४ ॥**

यथा हि नरकेषु नारकाणां नरकपालादिदर्शनं देशकालनियमेन सिद्धम्। श्ववायसायसपर्वताद्यागमनागमनदर्शनं चेत्यादिग्रहणेन। सर्वेषां च नैकस्यैव। तैश्च तद्बाधनं सिद्धमसत्स्वपि नरकपालादिषु समानस्वकर्मविपाकाधिपत्यात्। तथान्यत्रापि सर्वमेतद्देशकालनियमादिचतुष्टयं सिद्धमिति वेदितव्यम्।

किं पुनः कारणं नरकपालास्ते च श्वानो वायसाश्च सत्वा नेष्यन्ते? अयोगात्। न हि ते नारका युज्यन्ते, तथैव तद्दुःखाप्रतिसंवेदनात्।



परस्परं यातयतामिमे नारका, इमे नरकपाला इति व्यवस्था न स्यात्। तुल्याकृतिप्रमाणबलानां च परस्परं यातयतां न तथा भयं स्यात्। दाहदुःखं च प्रदीप्तायामयोमय्यां भूमावसहमानाः कथं तत्र परान्यातयेयुः? अनारकाणां वा नरके कुतः संभवः?

( ४ )

'स्वप्न के उपघात के समान कृत्य क्रिया' भी—

सिद्ध है, ऐसा जानना चाहिए। यथा स्वप्न में (स्त्री पुरुष) दोनों के समागम के बिना वीर्यस्राव रूप स्वप्नोपघात होता है। इस प्रकार अन्य दृष्टान्तों से देशकालनियमादि चतुष्टय (चार बातें) सिद्ध हैं।

—'नरकवत्'

'सभी बातें'—

सिद्ध हैं, ऐसा जानना चाहिए। 'नरकवत्' का अर्थ है—जैसा नरकों में होता है।

कैसे सिद्ध है?

—'नरकपालादि के दर्शन में तथा उनके द्वारा कष्ट दिये जाने में ॥ ४ ॥

यथा नरकों में नारकीयों को नरकपालादि के दर्शन देशकाल नियम से सिद्ध है। 'आदि' (शब्द) के ग्रहण से कुत्ता, कौवा, लोहे के पर्वत के आने जाने के दर्शन भी (समझना चाहिए)। (इन सब के दर्शन) सभी को होते हैं, एक को नहीं। उन नरकपालादि के द्वारा उन नारकीयों को कष्ट दिया जाना भी नरकपालादि के न रहने पर भी (उनके) अपने समान कर्मफल के प्रभाव से सिद्ध है। उसी प्रकार अन्यत्र भी ये सभी देशकाल के नियम सम्बन्धी चार बातें सिद्ध हैं, ऐसा जानना चाहिए।

पुनः क्या कारण है कि नरकपाल, कुत्ते, कौवे आदि प्राणी नरक के वास्तविक सत्त्वों के रूप में नहीं ग्रहण किये जाते हैं? (इसका उत्तर है) असंभव होने के कारण। वे नरकवासी नहीं सिद्ध होते हैं, क्योंकि नारकीयों के समान उन्हें दुःखादि का अनुभव नहीं होता है। (अर्थात् जिस प्रकार नारकीय सत्त्व विविध प्रकार की यातनाओं का अनुभव करते हैं, वैसा नरकपालादि नहीं करते हैं)। (साथ ही) परस्पर यातना देते हुए, उनमें ये नारकीय हैं, तथा ये नरकपाल हैं, ऐसी व्यवस्था संगत नहीं हो सकती है। (यदि) यातना देने वाले तथा नारकीयों को समान आकृति, आकार एवं बल वाले समझा जाय तो परस्पर यातना देते हुए वे (एक दूसरे को) भय का उत्पादन नहीं कर सकते हैं।

प्रदीप्त लौहमयी भूमि में तज्जन्य दाहदुःख को न सहते हुए वे दूसरों ( नारकीयों ) को कैसे कष्ट दे सकते हैं । ( वे तो वस्तुतः नारकीय नहीं हैं ) तो वैसे अनारकीयों का नरक में होना कैसे युक्त हो सकता है ?

( ५ )

कथं तावत्तिरश्चां स्वर्गसंभवः ? एवं नरकेषु तिर्यक्प्रेतविशेषाणां नरकपालादीनां संभवः स्यात् ।

**तिरश्चां संभवः स्वर्गे यथा न नरके तथा ।**
**न प्रेतानां यतस्तज्जं दुःखं नानुभवन्ति ते ॥ ५ ॥**

ये हि तिर्यञ्चः स्वर्गे संभवन्ति ते तद्भाजनलोकसुखसंवर्तनीयेन कर्मणा तत्र संभूतास्तज्जं सुखं प्रत्यनुभवन्ति । न चैवं नरकपालादयो नारकं दुःखं प्रत्यनुभवन्ति । तस्मान्न तिरश्चां संभवो युक्तो नापि प्रेतानाम् ।

( ५ )

तब स्वर्ग में पक्षियों का होना कैसे संभव है ? उसी प्रकार नरकों में तिर्यक् योनिगत प्रेतविशेषों एवं नरकपालादि का संभव हो सकता है ।

यथा तिर्यक् योनिगत प्राणियों की उत्पत्ति स्वर्ग में है, उस प्रकार उनका तथा प्रेतों का नरक में होना संभव नहीं है, क्योंकि वे नरकजन्य दुःख का अनुभव नहीं करते ॥ ५ ॥

जो पशु-पक्षी स्वर्ग में उत्पन्न होते हैं, वे उस लोक के अनुकूल सुख के उत्पादक कर्म से वहां उत्पन्न होते हैं तथा तज्जन्य सुख का अनुभव करते हैं । इस प्रकार नरकपालादि नरक के दुःख का अनुभव नहीं करते हैं । इसलिए ( नरक में ) पशु-पक्षियों एवं प्रेतों का होना युक्त नहीं है ।

( ६ )

तेषां तर्हि नारकाणां कर्मभिस्तत्र भूतविशेषाः संभवन्ति वर्णाकृतिप्रमाणबलविशिष्टा ये नरकपालादिसंज्ञां प्रतिलभन्ते । तथा च परिणमन्ति यद्विविधां हस्तविक्षेपादिक्रियां कुर्वन्तो दृश्यन्ते भयोत्पादनार्थम् । यथा मेषाकृतयः पर्वता आगच्छन्तो गच्छन्तो अयःशाल्मलीवने च कण्टका अधोमुखीभवन्त उद्र्ध्वमुखीभवन्तश्चेति । न ते न संभवन्त्येव ।

**यदि तत्कर्मभिस्तत्र भूतानां संभवस्तथा ।**
**इष्यते परिणामश्च किं विज्ञानस्य नेष्यते ॥ ६ ॥**



विज्ञानस्यैव तत्कर्मभिस्तथा परिणामः कस्मान्नेष्यते, किं पुनर्भूतानि कल्प्यन्ते ?

( ६ )

( तब बात क्या है ? ) नरकों में उन नारकीयों के कर्म से विशिष्ट आकृति प्रमाण तथा बलवाले विशेष प्रकार के प्राणी उत्पन्न होते हैं, जो नरकपालादि की संज्ञा पाते हैं । वे भय उत्पादनार्थ विविध प्रकार की हस्तविक्षेपादि क्रिया के रूप में परिणत होते देखे जाते हैं । यथा भेड़े के आकार के आते-जाते हुए पर्वत तथा लौहशाल्मली वन में ऊपर एवं नीचे मुख किये हुए कांटे देखे जाते हैं । वे सर्वथा नहीं हैं, ऐसी नहीं कहा जा सकता है ।

यदि उन कर्मों के कारण ही वहां जीवों का होना संभव है, तथा परिणाम भी इष्ट है, तो विज्ञान को ही उस रूप में क्यों न मान लिया जाता है ? ॥ ६ ॥

उन कर्मों के कारण विज्ञान का ही वैसा परिणाम क्यों न मान लिया जाता है ? क्यों पुनः जीवों की कल्पना की जाती है ?

( ७ )

अपि च—

**कर्मणो वासनान्यत्र फलमन्यत्र कल्प्यते ।**
**तत्रैव नेष्यते यत्र वासना किं नु कारणम् ॥ ७ ॥**

येन हि कर्मणा नारकाणां तत्र तादृशो भूतानां संभवः कल्प्यते परिणामश्च, तस्य[1] कर्मणो वासना तेषां विज्ञानसन्तानसन्निविष्टा नान्यत्र । यत्रैव च वासना तत्रैव तस्याः फलं तादृशो विज्ञानपरिणामः किं नेष्यते ? यत्र वासना नास्ति तत्र तस्याः फलं कल्प्यत इति किमत्र कारणम् ?

आगमः कारणम् । यदि विज्ञानमेव रूपादिप्रतिभासं स्यान्न रूपादिकोऽर्थस्तदा रूपाद्यायतनास्तित्वं भगवता नोक्तं स्यात् ।

( ७ )

और भी—

कर्म की वासना को अन्यत्र तथा फल को अन्यत्र होने की कल्पना की जाती है । जहां वासना है, वहीं फल की कल्पना नहीं की जाती है । इसका क्या कारण है ? ॥ ७ ॥

1. A. B. omit.

नरकवासियों के जिस कर्म से वहां वैसे जीवों के होने की तथा उनके परिणाम की कल्पना करते हैं, उन नरकवासियों के कर्म की वासना उनके विज्ञान सन्तान के अन्तर्गत स्थित है, अन्यत्र नहीं। जहाँ पर वासना है, वहीं पर उसका (वासना का) फल तथा वैसी विज्ञान की परिणति क्यों न अभीष्ट है? जहां वासना नहीं है, वहाँ उसके फल की जो कल्पना की जाती है, इसका क्या कारण है?

आगम कारण है। यदि विज्ञान ही रूपादि विषयों के रूप में प्रतिभासित होता, रूपादि पदार्थ वास्तविक न होते, तो रूपादि आयतनों का अस्तित्व भगवान् द्वारा नहीं कहा हुआ होता।

(८)

अकारणमेतत्। यस्मात्—

**रूपाद्यायतनास्तित्वं तद्विनेयजनं प्रति।**
**अभिप्रायवशादुक्तमुपपादुकसत्त्ववत् ॥ ८ ॥**

यथास्ति सत्व उपपादुक इत्युक्तं भगवता अभिप्रायवशाच्चित्तसंतत्यनुच्छेदमायत्यामभिप्रेत्य।

'नास्तीह सत्व आत्मा वा धर्मास्त्वेते सहेतुकाः' इति वचनात्। एवं रूपाद्यायतनास्तित्वमप्युक्तं भगवता तद्देशनाविनेयजनमधिकृत्येत्याभिप्रायिकं तद्वचनम्।

(८)

(ऐसा मानना) अयुक्त है। क्योंकि—

रूपादि आयतनों का अस्तित्व भगवान् द्वारा विनेयजनों के अभिप्राय से उपपादुकसत्त्वों के अस्तित्व के समान कहा गया है ॥ ८ ॥

'उपपादुकसत्त्व हैं'—भगवान् द्वारा ऐसा जो कहा गया है, वह अभिप्राय-वश है और वह अभिप्राय यह है कि चित्तसन्तति का भविष्य में उच्छेद नहीं होता है।

"कोई सत्त्व या आत्मा नहीं है, सभी धर्म सहेतुक हैं" इस वचन से (सिद्ध होता है)। इस प्रकार रूपादि आयतनों का अस्तित्व भगवान् द्वारा उस देशना से अनुशासनीय जनों को लक्ष्य करके कहा गया है, इसलिए यह वचन आभिप्रायिक है।



(९)

कोऽत्राभिप्रायः?

**यतः स्वबीजाद्विज्ञप्तिर्यदाभासा प्रवर्तते।**
**द्विविधायतनत्वेन ते तस्या मुनिरब्रवीत् ॥ ९ ॥**

किमुक्तं भवति?

रूपप्रतिभासा विज्ञप्तिर्यतः स्वबीजात्परिणामविशेषप्राप्तादुत्पद्यते, तच्च बीजं यत्प्रतिभासा च सा ते तस्या विज्ञप्तेश्चक्षूरूपायतनत्वेन यथाक्रमं भगवानब्रवीत्। एवं यावत् स्प्रष्टव्यप्रतिभासा विज्ञप्तिर्यतः स्वबीजात्परिणामविशेषप्राप्तादुत्पद्यते, तच्च बीजं यत्प्रतिभासा च सा ते तस्या कायस्प्रष्टव्यायतनत्वेन यथाक्रमं भगवानब्रवीदित्ययमभिप्रायः।

(९)

इससे क्या अभिप्राय है?

जिस स्वबीज से जिस प्रकार के आभासवाली विज्ञप्ति प्रवृत्त होती है, भगवान ने उन दोनों को उस विज्ञप्ति के दो प्रकार के आयतन के रूप में बतलाया है ॥ ९ ॥

यहाँ क्या कहा गया है?

रूप के समान आभासित होने वाली विज्ञप्ति, अपने जिस परिणाम विशेष प्राप्त बीज से उत्पन्न होती है, उस बीज तथा उस प्रतिभास, दोनों को, उस विज्ञप्ति के चक्षु एवं रूप आयतन के रूप में भगवान् ने कहा है। उसी प्रकार स्प्रष्टव्य के समान प्रतिभासित होने वाली विज्ञप्ति, जो परिणाम विशेष प्राप्त अपने बीज से उत्पन्न होती है, उस बीज तथा उस प्रतिभास, दोनों को उस (विज्ञप्ति) का कायायतन एवं स्प्रष्टव्यायतन के रूप में भगवान् ने बतलाया है। यही अभिप्राय है।

(१०)

एवं पुनरभिप्रायवशेन देशयित्वा को गुणः?

**तथा पुद्गलनैरात्म्यप्रवेशो हि—**

तथा हि देश्यमाने पुद्गलनैरात्म्यं प्रविशन्ति। द्वयाद्विज्ञानषट्कं प्रवर्तते। न तु कश्चिदेको द्रष्टास्ति, न यावन्मन्तेत्येवं विदित्वा ये पुद्गलनैरात्म्यदेशनाविनेयास्ते पुद्गलनैरात्म्यं प्रविशन्ति।

—अन्यथा पुनः ।

देशना धर्मनैरात्म्यप्रवेशः——

अन्यथेति विज्ञप्तिमात्रदेशना । कथं धर्मनैरात्म्यप्रवेशः ? विज्ञप्तिमात्रमिदं रूपादिधर्मप्रतिभासमुत्पद्यते न तु रूपादिलक्षणो धर्मः कोऽप्यस्तीति विदित्वा ।

यदि तर्हि सर्वथा धर्मो नास्ति तदपि विज्ञप्तिमात्रं नास्तीति, कथं तर्हि व्यवस्थाप्यते ? न खलु सर्वथा धर्मो नास्तीत्येवं धर्मनैरात्म्यप्रवेशो भवति । अपि तु—

——कल्पितात्मना ॥ १० ॥

यो बालैर्धर्माणां स्वभावो ग्राह्यग्राहकादिः परिकल्पितस्तेन कल्पितेनात्मना तेषां नैरात्म्यं, न त्वनभिलाप्येनात्मना यो बुद्धानां विषय इति । एवं विज्ञप्तिमात्रस्यापि विज्ञप्त्यन्तरपरिकल्पितेनात्मना नैरात्म्यप्रवेशात विज्ञप्तिमात्रव्यवस्थापनया सर्वधर्माणां नैरात्म्यप्रवेशो भवति, न तु तदस्तित्वापवादात् । इतरथा हि विज्ञप्तेरपि विज्ञप्त्यन्तरमर्थः स्यादिति विज्ञप्तिमात्रत्वं न सिध्येतार्थवतीत्वाद्विज्ञप्तीनां ।

कथं पुनरिदं प्रत्येतव्यमनेनाभिप्रायेण भगवता रूपाद्यायतनास्तित्वमुक्तम् ? न पुनः सन्त्येव तानि यानि रूपादिविज्ञप्तीनां प्रत्येकं विषयीभवन्तीति ?

( १० )

( यहाँ पर प्रश्न होता है ) इस प्रकार अभिप्रायवश ( शिष्यों को ) उपदेश देने में क्या लाभ है ?

'उस प्रकार ( उपदेश देने से ) पुद्गलनैरात्म्य में प्रवेश होता है' ।

उस प्रकार उपदेश देने से शिष्य पुद्गल नैरात्म्य में प्रवेश करते हैं । दो से विज्ञानषट्क की प्रवृत्ति होती है । न कोई द्रष्टा है, न मन्ता पर्यन्त ही कोई है, ऐसा जानकर जो पुद्गल नैरात्म्य की देशना है, उसमें विनीत होने योग्य जो प्राणी हैं, वे पुद्गल नैरात्म्य में प्रवेश करते हैं ।

'पुनः दूसरी ( अन्यथा ) प्रकार की देशना से धर्म नैरात्म्य में प्रवेश होता है' ।

'अन्यथा' का अर्थ है विज्ञप्तिमात्र की देशना । धर्म नैरात्म्य में प्रवेश कैसे होता है ? रूपादि धर्मों का जो प्रतिभास है, वह विज्ञप्तिमात्र है । रूपादि लक्षणों से युक्त कोई भी धर्म नहीं हैं, यह जानकर ।



यदि सभी धर्म सर्वथा नहीं हैं, तो विज्ञप्तिमात्र भी नहीं है, तो इसकी व्यवस्था कैसे होती है ? ( अर्थात् उसमें क्या हेतु है कि विज्ञप्तिमात्र है तथा अन्य धर्म नहीं हैं ) । धर्म सर्वथा नहीं हैं, इस रूप में धर्म नैरात्म्य में प्रवेश नहीं होता है । अपितु :—

—'कल्पित रूप से' ॥ १० ॥

अज्ञानियों द्वारा धर्मों के स्वभाव की जो कल्पना ग्राह्य-ग्राहक रूप में की गई है, उस कल्पित रूप में उनका नैरात्म्य ( अवास्तविकता ) है, न कि अनिर्वचनीय रूप में, जो बुद्धों का विषय है । इस प्रकार विज्ञप्तिमात्र को भी अन्य विज्ञप्ति के द्वारा परिकल्पित रूप में असत् समझने से, विज्ञप्तिमात्र की व्यवस्था होने से, ( अर्थात् ग्राह्य-ग्राहक भाव रहित विज्ञप्तिमात्रता में प्रवेश करने से ), सभी धर्मों के नैरात्म्य ज्ञान में प्रवेश होता है, न कि उनके अस्तित्व को ही न मानने से । अन्यथा विज्ञान का अन्य विज्ञान विषय हो जाय तो पुनः विज्ञप्तिमात्रता की सिद्धि कैसे होगी क्योंकि उससे तो विज्ञप्तियां अर्थवती अर्थात् विषय वाली सिद्ध हो जांयगी ।

पुनः यह कैसे जाना जाय कि भगवान् ने इसी अभिप्राय से रूपादि आयतनों का अस्तित्व कहा है । यह क्यों न समझा जाय कि रूपादि वस्तुतः हैं, जो रूपादि विज्ञप्तियों के पृथक्-पृथक् विषय होते हैं ।

( ११ )

यस्मात्—

न तदेकं न चानेकं विषयः परमाणुशः ।
न च ते संहता यस्मात्परमाणुर्न सिध्यति ॥ ११ ॥

इति ।

किमुक्तं भवति ? यत्तद्रूपादिकमायतनं रूपादिविज्ञप्तीनां प्रत्येकं विषयः स्यात्तदेकं वा स्याद्यथावयविरूपं कल्प्यते वैशेषिकैः अनेकं वा परमाणुशः संहता वा त एव परमाणवः ।

न तावदेकं विषयो भवत्यवयवेभ्यो ऽन्यस्यावयविरूपस्य क्वचिदप्यग्रहणात् । नाप्येकं, परमाणूनां प्रत्येकमग्रहणात् । नापि ते संहता विषयीभवन्ति । यस्मात्परमाणुरेकं द्रव्यं न सिध्यति । कथं न सिध्यति ?

( ११ )

क्योंकि :—

वह विषय न अवयवी के रूप में एक है, न परमाणुओं के रूप में अनेक है। वह परमाणुओं का समूह भी नहीं हो सकता है, क्योंकि परमाणुओं की तो सिद्धि हो नहीं होती है ॥ ११ ॥

( यहाँ ) क्या कहा गया है ? रूपादि आयतन जो रूपादि विज्ञप्तियों में से प्रत्येक का विषय होता है, वह या तो एक हो सकता है, जैसा कि वैशेषिक मतवाले अवयवी के रूप में मानते हैं, या परमाणुओं के रूप में अनेक हो सकता है, या उन परमाणुओं का समूह रूप हो सकता है।

एक अवयवी विषय नहीं हो सकता है, क्योंकि अवयवों से भिन्न अवयवी का कहीं ग्रहण नहीं होता है। परमाणुओं के रूप में अनेक भी नहीं हो सकता है, परमाणुओं का पृथक्-पृथक् एक-एक परमाणु के रूप में उपलब्धि नहीं होती है। न वे समुदाय रूप में ही विषय बनते हैं, क्योंकि परमाणु की ही एक द्रव्य के रूप में सिद्धि नहीं होती है। कैसे सिद्धि नहीं होती है ?

( १२ )

यस्मात्—

**षट्केन युगपद्योगात्परमाणोः षडंशता।**

षड्भ्यो दिग्भ्यः षड्भिः परमाणुभिर्युगपद्योगे सति परमाणोः षडंशता प्राप्नोति, एकस्य यो देशस्तत्रान्यस्यासंभवात्।

**षण्णां समानदेशत्वात् पिण्डः स्यादणुमात्रकः ॥ १२ ॥**

अथ य एवैकस्य परमाणोर्देशः स एव षण्णां, तेन सर्वेषां समानदेशत्वात् सर्वः पिण्डः परमाणुमात्रः स्यात्परस्पराव्यतिरेकादिति न कश्चित्पिण्डो दृश्यः स्यात्। नैव हि परमाणवः संयुज्यन्ते निरवयवत्वात्।

( १२ )

क्योंकि :—

'एक साथ छ परमाणुओं का योग होने से परमाणु के छ अंश सिद्ध होते हैं'।

छः दिशाओं से छ परमाणुओं का एकसाथ योग होने पर परमाणु के छ भाग सिद्ध होते हैं, क्योंकि एक परमाणु का जो स्थान है, वहाँ ( उसी स्थान में ) दूसरे का होना असंभव है।



'छः परमाणुओं का यदि एक ही स्थान माना जाय तो वह पिण्ड अणुमात्र सिद्ध होगा' ॥ १२ ॥

यहां जो एक परमाणु का स्थान है, वही ही छः परमाणुओं का स्थान माना जाय, तो ( सभी परमाणुओं का एक स्थान होने के कारण ) समस्त पिण्ड ही परमाणु मात्र बन जायगा, क्योंकि ( वहां ) एक दूसरे से पार्थक्य नहीं रहेगा, फलतः कोई भी पिण्ड दृश्य नहीं होगा। निरवयव होने के कारण परमाणुओं का योग ही नहीं हो सकता।

( १३ )

मा भूदेष दोषप्रसङ्गः। संहतास्तु परस्परं संयुज्यन्त इति काश्मीरवैभाषिकाः। त इदं प्रष्टव्याः। यः परमाणूनां संघातो न स तेभ्योऽर्थान्तरमिति।

**परमाणोरसंयोगे तत्संघातेऽस्ति कस्य सः।**

संयोग इति वर्तते।

**न चानवयवत्वेन तत्संयोगो न सिध्यति ॥ १३ ॥**

अथ सङ्घाता अप्यन्योन्यं न संयुज्यन्ते। न तर्हि परमाणूनां निरवयवत्वात्संयोगो न सिध्यतीति वक्तव्यम्।

सावयवस्यापि हि सङ्घातस्य संयोगानभ्युपगमात्। तस्मात्परमाणुरेकं द्रव्यं न सिध्यति।

यदि च परमाणोः संयोग इष्यते यदि वा नेष्यते।

( १३ )

यहां ऐसा दोष नहीं हो सकता है। काश्मीर वैभाषिक मतवाले ऐसा मानते हैं कि वे ( परमाणु ) समुदाय भूत होकर परस्पर युक्त होते हैं। उनसे ऐसा प्रश्न करना चाहिए। जो परमाणुओं का समुदाय है, वह तो उन परमाणुओं से भिन्न वस्तु नहीं है।

'जब परमाणुओं का संयोग नहीं है तो उनके ( परमाणुओं के ) संघात में वह ( संयोग ) किसका होता है। यहां पर संयोग शब्द की अनुवृत्ति है।

निरवयव होने से परमाणुओं का संयोग सिद्ध नहीं होता है' ॥ १३ ॥

यदि ऐसा कहा जाय कि परमाणुओं के समुदाय भी परस्पर संयुक्त नहीं हो सकते तो निरवयव होने से परमाणुओं का संयोग सिद्ध नहीं होता है, यह

नहीं कहना चाहिए। क्योंकि सावयव परमाणुसमुदाय में भी संयोग की प्राप्ति नहीं होती है। अतः परमाणु एक द्रव्य है, ( ऐसा ) सिद्ध नहीं होता।

यदि परमाणु का संयोग इष्ट हो या इष्ट नहीं हो, ( तौ भी ) :—

( १४ )

**दिग्भागभेदो यस्यास्ति तस्यैकत्वं न युज्यते।**

अन्यो हि परमाणोः पूर्वदिग्भागो यावदधो—दिग्भाग इति दिग्भाग-भेदे सति कथं तदात्मकस्य परमाणोरेकत्वं योक्ष्यते।

**छायावृती कथं वा—**

यद्येकैकस्य परमाणोर्दिग्भागभेदो न स्यादादित्योदये कथमन्यत्र छाया भवत्यन्यत्रातपः ? न हि तस्यान्यः प्रदेशोऽस्ति यत्रातपो न स्यात्। आवरणं च कथं भवति परमाणो परमाण्वन्तरेण यदि दिग्भागभेदो नेष्यते ? न हि कश्चिदपि परमाणोः परभागोऽस्ति यत्रागमनादन्येना-न्यस्य प्रतिघातः स्यात्। असति च प्रतिघाते सर्वेषां समानदेशत्वात्सर्वः सङ्घातः परमाणुमात्रः स्यादित्युक्तम्।

किमेवं नेष्यते पिण्डस्य ते छायावृती न परमाणोरिति। किं खलु परमाणुभ्योऽन्यः पिण्ड इष्यते यस्य ते स्याताम्॥

नेत्याह—

**—अन्यो न पिण्डश्चेन्न तस्य ते॥ १४॥**

यदि नान्यः परमाणुभ्यः पिण्ड इष्यते न ते तस्येति सिद्धं भवति।

सन्निवेशपरिकल्प एषः, परमाणुः सङ्घात इति वा, किमनया चिन्तया, लक्षणं तु रूपादि यदि न प्रतिषिध्यते ? किं पुनस्तेषां लक्षणं ? चक्षुरादिविषयत्वं नीलादित्वं च।

यदेवेदं सम्प्रधार्यते। यत्तच्चक्षुरादीनां विषयो नीलपीतादिकमिष्यते किं तदेकं द्रव्यमथवा तदनेकमिति ? किं चातः ?

( १४ )

जिसमें दिशाओं के भेद से भिन्नता है, उसका एकत्व भाव सिद्ध नहीं होता है'।

जब परमाणु को पूर्वदिग्भाग अधोदिग्भागपर्यन्त दिग्भेद हैं, तो दिशाओं के भाग से भेद होने पर उन भागों से युक्त परमाणु का एकत्व कैसे सिद्ध हो सकता है ?



'या छायावृत्ति कैसे हो सकती है······?

यदि एक एक परमाणु को दिशाभागजन्य भेद न हो तो सूर्य के उदय के समय छाया अन्यत्र एवं आतप अन्यत्र उपलब्ध क्यों होते हैं ? ( क्योंकि ) उसका ( परमाणु का ) कोई अन्य प्रदेश नहीं है, जहां आतप न हो। जब दिग्भागजन्य भेद इष्ट नहीं है, तब एक परमाणु से दूसरे परमाणु का आवरण कैसे होता है ? परमाणु का कोई परवर्त्ती ( पृष्ठभाग ) नहीं है, जहाँ नहीं जाने से दूसरे परमाणु से दूसरे परमाणु का प्रतिघात हो और प्रतिघात न होने से सभी परमाणुओं के समानदेशस्थ होने के कारण सभी संघात परमाणुमात्र हो जायेंगे; यह कहा जा चुका है।

( इस पर यह प्रश्न उत्पन्न होता है ) ऐसा क्यों न समझा जाय कि वह छाया तथा आवरण पिण्ड के हैं, परमाणु के नहीं हैं।

( इसका उत्तर है कि ) क्या परमाणुओं से यह पिण्ड भिन्न है, जिसके वे छाया तथा आवरण हैं' ? नहीं हैं।

( इस अभिप्राय से ) कहा गया है :—

यदि परमाणुओं से पिण्ड भिन्न नहीं है, तो उस ( पिण्ड ) के भी वे ( छाया तथा आवरण ) नहीं हो सकते, यह सिद्ध होता है॥ १४॥

यदि परमाणुओं से पिण्ड भिन्न नहीं है, तो वे छाया एवं आवरण उस पिण्ड के भी नहीं हो सकते हैं।

यह सन्निवेश परिकल्पना है, अर्थात् उस बाह्य वस्तु के स्वरूप सम्बन्धी विचार है। इस प्रकार की चिन्ता से क्या लाभ कि यह परमाणु है या उनका संघात है, जब वस्तुओं के लक्षण रूपादि धर्मों का निषेध नहीं होता है। पुनः पदार्थों का क्या लक्षण है ? चक्षु आदि का विषय होना तथा नीलादि के रूप में प्राप्त होना।

उसी के विषय में यहाँ विचार किया जाता है। वह जो चक्षु आदिका विषय नील पीतादि के रूप में इष्ट है, वह क्या एक द्रव्य है, अथवा अनेक है ? इससे क्या ? ( अर्थात् इस प्रश्न के द्वारा आपकी क्या विवक्षा है ? )

( १५ )

अनेकत्वे दोष उक्तः—

**एकत्वे न क्रमेणेतिर्युगपन्न ग्रहाग्रहौ।**

**विच्छिन्नानेकवृत्तिश्च सूक्ष्मानीक्षा च नो भवेत्॥ १५॥**

यदि यावदविच्छिन्नं नानेकं चक्षुषो विषयस्तदेकं द्रव्यं कल्प्यते पृथिव्यां क्रमेणेतिर्न स्याद्गमनमित्यर्थः। सकृत्पादक्षेपेण सर्वस्य गत-

त्वात्। अर्वाग्भागस्य च ग्रहणं परभागस्य चाग्रहणं युगपन्न स्यात्। न हि तस्यैव तदानीं ग्रहणं चाग्रहणं च युक्तम्। विच्छिन्नस्य चानेकस्य हस्त्यश्वादिकस्यैकत्र[1] वृत्तिर्न स्यायत्रैव ह्येकं तत्रैवापरमिति कथं तयोर्विच्छेद इष्यते। कथं वा तदेकं यत्प्राप्तं च ताभ्यां न च प्राप्तमन्तराले तच्छून्यग्रहणात्। सूक्ष्माणां चौदकजन्तूनां स्थूलैः समानरूपाणामनीक्षणं न स्यात्। यदि लक्षणभेदादेव द्रव्यान्तरत्वं कल्प्यते नान्यथा, तस्मादवश्यं परमाणुशो भेदः कल्पयितव्यः। स चैको न सिध्यति। तस्यासिद्धौ रूपादीनां चक्षुरादिविषयत्वमसिद्धमिति सिद्धं विज्ञप्तिमात्रं भवतीति।

( १५ )

अनेकत्व में दोष तो पहले कह दिया गया है।

एक मानने से क्रम से गमन नहीं हो सकता। एक ही साथ ( पदार्थों के किसी अंश का ) ग्रहण तथा ( किसी अंश ) का अग्रहण नहीं हो सकता। न तो विच्छेद से युक्त अनेक पदार्थों का अस्तित्व ही हो सकता है, न सूक्ष्म पदार्थों के अदर्शन की ही प्राप्ति हो सकती है ॥ १५ ॥

यदि विच्छेद और अनेकता से रहित चक्षु के विषय को एक द्रव्य माना जाता है, तो पृथ्वी में क्रम से गमन नहीं हो सकता है। एक ही बार पृथ्वी पर पैर रखने से समस्त पृथ्वी पर गमन हो जाय। साथ ही अग्रभाग का ग्रहण तथा परभाग का अग्रहण नहीं हो सकेगा क्योंकि एक ही पदार्थ का एक ही समय में ग्रहण तथा अग्रहण युक्त नहीं। विच्छेदयुक्त अनेक हाथी-घोड़े आदि का एक स्थान पर ( आप के अभिप्रायानुसार जो एक है ) अस्तित्व प्राप्त नहीं हो सकता है, क्योंकि जहाँ पर एक है, वहीं पर दूसरों को भी स्थित मानने पर दोनों में पार्थक्य ( व्यवच्छेद ) कैसे माना जा सकता है? वह वस्तु एक कैसे हो सकती है, जो दोनों से प्राप्त तथा अप्राप्त है क्योंकि उन दोनों के बीच में उन दोनो से शून्य पृथ्वी का ग्रहण होता है। स्थूल ( पदार्थों ) के समानरूप वाले सूक्ष्म जलजन्तुओं का अदर्शन नहीं होगा। यदि लक्षण के भेद से द्रव्यन्तरता होती है, अन्यथा नहीं, ऐसा मानें, तो परमाणुशः भेद अवश्य मानना पड़ेगा। ( पर ) वह परमाणु एक नहीं सिद्ध होता है। उसकी सिद्धि न होने पर रूपादि का चक्षु आदि का विषयत्व भी असिद्ध है। अतः विज्ञप्तिमात्र का ही अस्तित्व सिद्ध होता है।

---

१. A. B. अनेकत्र।



( १६ )

प्रमाणवशादस्तित्वं नास्तित्वं वा निर्धार्यते। सर्वेषां च प्रमाणानां प्रत्यक्षं प्रमाणं गरिष्ठमित्यसत्यर्थे कथमियं बुद्धिर्भवति प्रत्यक्षमिति ?

**प्रत्यक्षबुद्धिः स्वप्नादौ यथा—**

विनाप्यर्थेनेति पूर्वमेव ज्ञापितम्।

**—सा च यदा तदा।**

**न सोऽर्थो दृश्यते तस्य प्रत्यक्षत्वं कथं मतम् ॥ १६ ॥**

यदा च सा प्रत्यक्षबुद्धिर्भवतीदं मे प्रत्यक्षमिति तदा न सोऽर्थो दृश्यते।

मनोविज्ञानेनैव परिच्छेदाच्चक्षुर्विज्ञानस्य च तदा निरुद्धत्वादिति कथं तस्य प्रत्यक्षत्वमिष्टम्? विशेषेण तु क्षणिकस्य विषयस्य तदानीं निरुद्धमेव तद्रूपं रसादिकं वा।

( १६ )

( इस पर प्रश्न होता है )। प्रमाण के द्वारा ही किसी पदार्थ के होने या न होने का निश्चय होता है। सभी प्रमाणों में प्रत्यक्ष प्रमाण श्रेष्ठ है। अतः पदार्थ के न होने पर-'यह प्रत्यक्ष है'—ऐसा ज्ञान कैसे होता है ?

( इसका उत्तर है कि )

'स्वप्नादि ( अवस्थाओं ) में जैसे प्रत्यक्ष बुद्धि होती है'।

यह पहले दर्शाया जा चुका है कि ( स्वप्नादि में ) विषय के विना ही विषयज्ञान अर्थात् प्रत्यक्षबुद्धि होती है।

......'वह ( प्रत्यक्षबुद्धि ) जब होती है, उस समय तो वह विषय दृश्यमान नहीं रहता है, तब उसका प्रत्यक्ष कैसे सिद्ध है'? ॥ १६ ॥

जब प्रत्यक्ष बुद्धि होती है कि 'मुझे इस पदार्थ का प्रत्यक्ष हो रहा है' उस समय वह पदार्थ दृश्यमान नहीं रहता है, क्योंकि उस समय चक्षुविज्ञान निरुद्ध हो जाता है और मनोविज्ञान से ही उसके प्रत्यक्षत्व का निश्चय किया जाता है। अतः उस विषय का प्रत्यक्ष कैसे इष्ट है? विशेषकर क्षणिक विषय के प्रत्यक्ष बुद्धि के समय तो वे रूप रसादि निरुद्ध रहते ही हैं।

( १७ )

नाननुभूतं मनोविज्ञानेन स्मर्यत इत्यवश्यमर्थानुभवेन भवितव्यं तच्च दर्शनमित्येवं तद्विषयस्य रूपादेः प्रत्यक्षत्वं मतम्।

असिद्धमिदमनुभूतस्यार्थस्य स्मरणं भवतीति।

यस्मात्—

**उक्तं यथा तदाभासा विज्ञप्तिः—**

विनाप्यर्थेन यथार्थाभासा चक्षुर्विज्ञानादिका विज्ञप्तिरुत्पद्यते तथोक्तम्—

**—स्मरणं ततः।**

ततो हि विज्ञप्तेः स्मृतिसम्प्रयुक्ता तत्प्रतिभासैव रूपादिविकल्पिका मनोविज्ञप्तिरुत्पद्यत इति न स्मृत्युत्पादादर्थानुभवः सिध्यति।

यदि यथा स्वप्ने विज्ञप्तिरभूतार्थविषया तथा जाग्रतोऽपि स्यात्तथैव तदभावं लोकः स्वयमवगच्छेत्। न चैवं भवति। तस्मान्न स्वप्न इवार्थोपलब्धिः सर्वा निरर्थिका। इदमज्ञापकम्। यस्मात्—

**स्वप्न दृग्विषयाभावं नाप्रबुद्धोऽवगच्छति॥ १७॥**

एवं वितथविकल्पाभ्यासवासनानिद्रया प्रसुप्तो लोकः स्वप्न इवाभूतमर्थं पश्यन्न प्रबुद्धस्तदभावं यथावन्नावगच्छति। यदा तु तत्प्रतिपक्षलोकोत्तरनिर्विकल्पज्ञानलाभात् प्रबुद्धो भवति तदा तत्पृष्ठलब्धशुद्धलौकिकज्ञानसंमुखीभावाद्विषयाभावं यथावदवगच्छतीति समानमेतत्।

( १७ )

विना अनुभव के मनोविज्ञान से स्मरण नहीं हो सकता, इसलिए विषय के अनुभव से ही ( वैसा ज्ञान ) होना समझना चाहिए और वह भी दर्शन के रूप में ही। इस प्रकार चक्षुविज्ञान के विषय रूपादि का प्रत्यक्षत्व माना जाता है।

किन्तु यही बात सिद्ध नहीं है कि पूर्वानुभूत विषय का स्मरण होता है। क्योंकि :—

'जैसे उस ( वस्तु ) के आभास वाली विज्ञप्ति होती है, यह पहले ही कहा जा चुका है'।

विषय के विना भी उस विषय के आभास वाली चक्षुविज्ञानदि-जन्य विज्ञप्ति उत्पन्न होती है, यह कहा जा चुका है।

.......'उसी से स्मरण होता है'।

उसी विज्ञप्ति से स्मृतियुक्त उस विषय के प्रतिभासवाली रूपादि विविध रूपों में मनोविज्ञप्ति उत्पन्न होती है। इसलिए स्मृति की उत्पत्ति से वास्तविक वस्तु का अनुभव सिद्ध नहीं होता।



( इस पर प्रश्न होता है ) जिस प्रकार स्वप्न में जो विज्ञप्ति होती है, वह असत् वस्तु विषयक है, उसी प्रकार जाग्रत अवस्था में भी होवे, तो स्वप्न के समान ही जाग्रत अवस्था के पदार्थ का भी अभाव है, ऐसा लोग स्वयं समझ जांय। किन्तु ऐसा नहीं होता है। अतः स्वप्न के समान सभी वस्तुओं की उपलब्धियों को विषयरहित नहीं कहा जा सकता है।

( इसका उत्तर यह है कि ) यह युक्ति ठीक नहीं है। क्योंकि :—

'स्वप्न में देखे हुए वस्तुओं के अभाव को विना जगे हुए मनुष्य नहीं जान पाता'॥ १७॥

इसी प्रकार मिथ्या विकल्पों के अभ्यास की वासनारूपी निद्रा में सोया हुआ मनुष्य स्वप्न के समान अवास्तविक वस्तुओं को देखता हुआ, बिना तत्त्वज्ञानजन्य जागृति को प्राप्त किए उनके अभाव को यथार्थतः नहीं जान पाता। किन्तु जब उस मिथ्या विकल्प के प्रतिपक्ष निर्विकल्प लोकोत्तर ज्ञान की प्राप्ति से मनुष्य जाग्रत हो जाता है तब उसके अनन्तर प्राप्त शुद्ध लौकिक ज्ञान के वास्तविक रूप को समझने से विषय के अभाव को यथार्थतः समझ लेता है। ( इसलिए जो बात स्वप्न में देखे गये विषयों के सम्बन्ध में है कि वे जाग्रत अवस्था की प्राप्ति से वैसा नहीं देखे जाते हैं, वही बात जाग्रत अवस्था में अनुभूत पदार्थों के सम्बन्ध में भी है )।

( १८ )

यदि स्वसंतानपरिणामविशेषादेव सत्वानामर्थप्रतिभासा विज्ञप्तय उत्पद्यन्ते नार्थविशेषात्, तदा य एष पापकल्याणमित्रसम्पर्कात्सदसद्धर्मश्रवणाच्च विज्ञप्तिनियमः सत्त्वानां स कथं सिध्यति असति सदसत्सम्पर्के तद्देशनायां च।

**अन्योन्याधिपतित्वेन विज्ञप्तिनियमो मिथः।**

सर्वेषां हि सत्त्वानामन्योन्यविज्ञप्त्याधिपत्येन मिथो विज्ञप्तेर्नियमो भवति यथायोगम्। मिथ इति परस्परतः। अतः सन्तानान्तरविज्ञप्तिविशेषात् सन्तानान्तरे विज्ञप्तिविशेष उत्पद्यते नार्थविशेषात्।

यदि यथा स्वप्ने निरर्थिका विज्ञप्तिरेवं जाग्रतोऽपि स्यात् कस्मात्कुशलाकुशलसमुदाचारे सुप्तासुप्तयोस्तुल्यं फलमिष्टानिष्टमायत्यां न भवति? यस्मात्—

**मिद्धेनोपहतं चित्तं स्वप्ने तेनासमं फलम्॥ १८॥**

इदमत्र कारणं न त्वर्थसद्भावः।

( १८ )

( इस पर प्रश्न होता है ) यदि अपने चित्त सन्तान के परिणामविशेष से प्राणियों को अर्थाभास विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, अर्थविशेष से नहीं, तो पापी एवं धर्मात्मा मित्रों के सम्पर्क से तथा सत्य और मिथ्या धर्मों को सुनने से प्राणियों को विविध प्रकार की विज्ञप्तियों के होने का नियम है, वह बिना पाप तथा कल्याण-मित्रों के सम्पर्क तथा सद्धर्म अधर्म के उपदेश के हो कैसे सिद्ध होगा? इसका उत्तर है कि—

'अन्योन्य आधिपत्य से परस्पर विज्ञप्ति का नियम है'।

सभी प्राणियों के परस्पर विज्ञानों के प्रभाव से परस्पर विज्ञानों में यथायोग्य विशेषता होती है। 'मिथः' शब्द का अर्थ है परस्पर। अतः अन्य चित्तसन्तान की विज्ञप्ति की विशेषता से ही अन्य चित्तसन्तान में विज्ञप्तिविशेष उत्पन्न होती है, बाह्य वस्तु की विशेषता से नहीं।

यदि जिस प्रकार स्वप्न में विज्ञप्ति विषयरहित है, उसी प्रकार जाग्रत की भी विज्ञप्ति होवे तो कुशल एवं अकुशल कर्मों के साथ सम्बन्ध होने पर सुप्त तथा असुप्त दोनों को भविष्यत् काल में एक ही समान इष्ट या अनिष्ट फल क्यों नहीं होता है?

( इसका उत्तर है कि )--क्योंकि:—

'स्वप्न में चित्त मिद्ध से उपहत रहता है, इसलिए फल समान नहीं होता है ॥ १८ ॥

इसमें यही कारण है, न कि पदार्थ की वास्तविक सत्ता।

( १९ )

यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदं न कस्यचित्कायोऽस्ति न वाक, कथमुपक्रम्यमाणानामौरभ्रिकादिभिरुरभ्रदीनां मरणं भवति? अतत्कृते वा तन्मरणे कथमौरभ्रिकादीनां प्राणातिपातावद्येन योगो भवति?

**मरणं परविज्ञप्तिविशेषाद्विक्रिया यथा।**
**स्मृतिलोपादिकान्येषां पिशाचादिमनोवशात् ॥ १९ ॥**

यथा हि पिशाचादिमनोवशादन्येषां स्मृतिलोपस्वप्नदर्शनभूतग्रहावेशविकारा भवन्ति ऋद्धिवन्मनोवशाच्च। यथा सारणस्यार्यमहाकात्यायनाधिष्ठानात्स्वप्नदर्शनम्। आरण्यकर्षिमनःप्रदोषाच्च वेमचित्रपराजयः। तथा परविज्ञप्तिविशेषाधिपत्यात्परेषां जीवितेन्द्रियविरोधिनी काचिद्विक्रियोत्पद्यते यया सभागसन्ततिविच्छेदाख्यं मरणं भवतीति वेदितव्यम्।



( १९ )

यदि सब कुछ विज्ञप्तिमात्र ही है, न किसी का काय है, न किसी का वाक्, तो भेड़ें आदि जन्तुओं के वधकों द्वारा मारे जाने पर भेड़ आदि जन्तुओं का मरण क्यों होता है? यदि उन वधकों का यह वधकृत्य वस्तुतः नहीं है, तो उन वधकों का प्राणिहिंसा के पाप से सम्बन्ध क्यों होता है?

'मरण दूसरी विज्ञप्ति के प्रभाव से उत्पन्न एक विकृतिमात्र है। जैसे कि पिशाचादि के मन के प्रभाव से दूसरों का स्मृतिलोप आदि होता है, ॥ १९ ॥

जैसे पिशाचादि के द्वारा उत्पन्न मनोदशा से दूसरों को स्मृतिलोप, स्वप्नदर्शन, भूतग्रहावेश आदि विकार उत्पन्न होते हैं तथा ऋद्धिमान पुरुषों के मनोबल से भी। ( पुनः ) यथा आर्य महाकात्यायन की प्रेरणा से सारण को स्वप्नदर्शन हुआ था। आरण्यक ऋषियों के मनोदोष से वेमचित्र का पराजय हुआ था। उसी प्रकार दूसरों की विज्ञप्ति विशेष के प्रभाव से दूसरों के अन्तर्गत जीवितेन्द्रिय विरोधिनी एक विक्रिया उत्पन्न होती है, जिससे सभाग सन्ततिविच्छेदरूप मरण होता है, यह ऐसा जानना चाहिए।

( २० )

**कथं वा दण्डकारण्यशून्यत्वमृषिकोपतः।**

यदि परविज्ञप्तिविशेषाधिपत्यात्सत्वानां मरणं नेष्यते, मनोदण्डस्य हि महासावद्यत्वं साधयता भगवतोपालिगृहपतिः पृष्टः-कच्चित्ते गृहपते, श्रुतं केन तानि दण्डकारण्यानि मातङ्गारण्यानि कलिङ्गारण्यानि शून्यानि मेध्यीभूतानि। तेनोक्तम्। श्रुतं मे भो गौतम, ऋषीणां मनःप्रदोषेणेति।

**मनोदण्डो महावद्यः कथं वा तेन सिध्यति ॥ २० ॥**

यद्येवं कल्प्यते। तदभिप्रसन्नैरमानुषैस्तद्वासिनः सत्त्वा उत्सादिता न तु ऋषीणां मनःप्रदोषान्मृता इत्येवं सति कथं तेन कर्मणा मनोदण्डः कायवाग्दण्डाभ्यां महावद्यतमः सिद्धो भवति? तन्मनः प्रदोषमात्रेण तावतां सत्त्वानां मरणात् सिध्यति?

( २० )

'दण्डकारण्य की शून्यता ऋषिकोप से क्यों हुई'?

यदि दूसरों की विज्ञप्ति विशेष के प्रभाव से प्राणियों का मरण इष्ट नहीं है, तो मनोदण्ड को महान पाप सिद्ध करते हुए भगवान् ने गृहपति उपालि से जो

पूछा था कि हे गृहपति ! क्या तुमने सुना है कि वे दण्डकारण्य, मातङ्गारण्य, कलिङ्गारण्य किस प्रकार शून्य हो गये तो उन्होंने कहा था कि हे गौतम ! मैंने सुना है कि ऋषियों के मन के दोष से ऐसा हुआ था ( तो यह उनका कथन कैसे संगत हो सकता है ) ।

( अथवा यदि दूसरों की विज्ञप्ति के प्रभाव से प्राणियों का मरण न माना जाय तो ) मनोदण्ड का महान् पाप होना ( जो उनका कहा हुआ है ) कैसे सिद्ध होता है ॥ २० ॥

यदि इस प्रकार कल्पना की जाय । उस स्थान की ओर आकृष्ट मानवेतर प्राणियों द्वारा वहां के निवासी मारे गये, न कि ऋषियों के मन के दोष से, तो ऐसा होने से उस कर्म से मनोदण्ड, काय तथा वचोदण्ड से अधिक पाप का कारण कैसे सिद्ध होता है ? ( इसका उत्तर है कि ) उन ऋषियों के मनोदोषमात्र से उतने प्राणियों के मरण से वह सिद्ध होता है ।

( २१ )

यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदं परचित्तविदः, किं परचित्तं जानन्ति अथ न ? किञ्चातः । यदि न जानन्ति कथं परचित्तविदो भवन्ति ? अथ जानन्ति ।

**परचित्तविदां ज्ञानमयथार्थं कथं यथा ।**

**स्वचित्तज्ञानं—**

तदपि कथमयथार्थम् ?

**—अज्ञानाद्यथा बुद्धस्य गोचरः ॥ २१ ॥**

यथा तन्निरभिलाप्येनात्मना बुद्धानां गोचरः, तथा तदज्ञानात्तदुभयं न यथार्थं वितथप्रतिभासतया ग्राह्यग्राहकविकल्पस्याप्रहीणत्वात् । अनन्तविनिश्चयप्रभेदागाधगाम्भीर्यायां विज्ञप्तिमात्रतायाम् ।

( २१ )

यदि सब कुछ विज्ञप्तिमात्र ही है, तो पर चित्तविज्ञ दूसरों के चित्त को जानते हैं या नहीं ? इस प्रश्न से क्या विवक्षित है ? यह कि यदि वे नहीं जानते हैं, तो परचित्तविद् कैसे हैं ? यदि जानते हैं तो—

'परचित्तविदों का ज्ञान अयथार्थ कैसे है' ? ( यथा ) अपने चित्त का ज्ञान ( अयाथर्थ है, वैसे ही दूसरों का ) ।

( इस पर प्रश्न किया जाय कि ) कैसे अयथार्थ है ?



( इसका उत्तर है ) अज्ञान से । जैसे बुद्ध को उसका ज्ञान है ( वैसा परचित्तविदों का नहीं ) ॥ २१ ॥

जिस प्रकार अनिर्वचनीय रूप में वह बुद्धों के ज्ञान का विषय है, उस प्रकार उसका ज्ञान न होने के कारण अपने तथा दूसरों के चित्त का ज्ञान दोनों अयथार्थ हैं क्योंकि मिथ्या प्रतिभास होने से ग्राह्य एवं ग्राहक का विकल्प परचित्तविज्ञों का भी नष्ट नहीं है । अनन्त विनिश्चयों के भेद वाली तथा अगाध गांभीर्य वाली यह विज्ञप्तिमात्रता है ।

( २२ )

**विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः स्वशक्तिसदृशी मया ।**

**कृतेयं सर्वथा सा तु न चिन्त्या—**

सर्वप्रकारा तु सा मादृशैश्चिन्तयितुं न शक्यते, तर्कविषयत्वात् । कस्य पुनः सा सर्वथा गोचर इत्याह—

**—बुद्धगोचरः ॥ २२ ॥**

बुद्धानां हि सा भगवतां सर्वप्रकारं गोचरः सर्वाकारसर्वज्ञेयज्ञानाविघातादिति ।

विंशतिका विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः, कृतिरियमाचार्यवसुबन्धोः ।

( २२ )

'विज्ञप्तिमात्रता की यथाशक्ति मेरे द्वारा सिद्धि की गई । ( किन्तु ) वह चिन्ता के द्वारा पूर्णतः नहीं जानी जा सकती है' ।

सभी प्रकार से मेरे जैसे मनुष्यों द्वारा उसका चिन्तन नहीं किया जा सकता है, क्योंकि वह तर्क का विषय नहीं है ।

तब सर्वप्रकार से वह किसके ज्ञान का विषय है ? इस पर कहा जाता है:—

'( वह ) बुद्धगोचर है' ॥ २२ ॥

वह बुद्ध को ही सभी प्रकार से ज्ञात है क्योंकि उनमें सब प्रकार के ज्ञेय वस्तुओं का ज्ञान अप्रतिहतरूप से विद्यमान है ।

यह विंशतिका विज्ञप्तिमात्रता सिद्धि समाप्त हुई ( जो ) आचार्य वसुबन्धु की कृति है ।

# विंशतिकाकारिका

विज्ञप्तिमात्रमेवैतदसदर्थावभासनात् ।
यथा तैमिरिकस्यासत्केशचन्द्रादिदर्शनम् ॥ १ ॥

अनर्था यदि विज्ञप्तिर्नियमो देशकालयोः ।
सन्तानस्यानियमश्च युक्ता कृत्यक्रिया न च[1] ॥ २ ॥

देशादिनियमः सिद्धः स्वप्नवत् प्रेतवत् पुनः ।
सन्तानानियमः सर्वैः पूयनद्यादिदर्शने ॥ ३ ॥

स्वप्नोपघातवत् कृत्यक्रिया नरकवत् पुनः ।
सर्वं नरकपालादिदर्शने तैश्च बाधने ॥ ४ ॥

तिरश्चां सम्भवः स्वर्गे यथा न नरके तथा ।
न प्रेतानां यतस्तज्जं दुःखं नानुभवन्ति ते ॥ ५ ॥

यदि तत्कर्मभिस्तत्र भूतानां सम्भवस्तथा ।
इष्यते परिणामश्च किं विज्ञानस्य नेष्यते ॥ ६ ॥

कर्मणो वासनान्यत्र फलमन्यत्र कल्प्यते ।
तत्रैव नेष्यते यत्र वासना किं नु कारणम् ॥ ७ ॥

रूपाद्यायतनास्तित्वं, तद्विनेयजनं प्रति ;
अभिप्रायवशादुक्तमुपपादुकसत्त्ववत् ॥ ८ ॥

---

१. न देशकालनियमः सन्तानानियमो न च ।
न च कृत्यक्रिया युक्ता विज्ञप्तिर्यदि नार्थतः ॥



यतः स्वबीजाद्विज्ञप्तिर्यदाभासा प्रवर्त्तते ।
द्विविधायतनत्वेन ते तस्या मुनिरब्रवीत् ॥ ९ ॥

तथा पुद्गलनैरात्म्यप्रवेशो ह्यन्यथा पुनः ।
देशना धर्मनैरात्म्यप्रवेशः कल्पितात्मना ॥ १० ॥

न तदेकं न चानेकं विषयः परमाणुशः ।
न च ते संहता यस्मात् परमाणुर्न सिध्यति ॥ ११ ॥

षट्केन युगपद्योगात् परमाणोः षडंशता ।
षण्णां समानदेशत्वात् पिण्डः स्यादणुमात्रकः ॥ १२ ॥

परमाणोरसंयोगे तत्संघातेऽस्ति कस्य सः ।
न चानवयवत्वेन तत्संयोगो न सिध्यति ॥ १३ ॥

दिग्भागभेदो यस्यास्ति तस्यैकत्वं न युज्यते ।
छायावृती कथं वान्यो न पिण्डश्चेन्न तस्य ते ॥ १४ ॥

एकत्वे न क्रमेणेति युगपन्न ग्रहाग्रहौ ।
विच्छिन्नानेकवृत्तिश्च सूक्ष्मानीक्षा चनो भवेत् ॥ १५ ॥

प्रत्यक्षबुद्धिः स्वप्नादौ यथा सा च यदा तदा ।
न सोऽर्थो दृश्यते तस्य प्रत्यक्षत्वं कथं मतम् ॥ १६ ॥

उक्तं यथा तदाभासा विज्ञप्तिः स्मरणं ततः ।
स्वप्ने दृग्विषयाभावं नाप्रबुद्धोऽवगच्छति ॥ १७ ॥

अन्योन्याधिपतित्वेन विज्ञप्तिनियमो मिथः ।
मिद्धेनोपहतं चित्तं स्वप्ने तेनासमं फलम् ॥ १८ ॥

मरणं परविज्ञप्तिविशेषाद् विक्रिया यथा ।
स्मृतिलोपादिकान्येषां पिशाचादिमनोवशात् ॥ १९ ॥

कथं वा दण्डकारण्यशून्यत्वमृषिकोपतः ।
मनोदण्डो महावद्यः कथं वा तेन सिध्यति ॥ २० ॥

परचित्तविदां ज्ञानमयथार्थं कथं यथा ।
स्वचित्तज्ञानमज्ञानाद् यथा बुद्धस्य गोचरः ॥ २१ ॥

विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः स्वशक्तिसदृशी मया ।
कृतेयं सर्वथा सा तु न चिन्त्या बुद्धगोचरः ॥ २२ ॥

विंशतिकाकारिका समाप्ता

---

# त्रिंशिकाविज्ञप्तिभाष्यम्

पुद्गलधर्मनैरात्म्ययोरप्रतिपन्नविप्रतिपन्नानामविपरीतपुद्गलधर्मनैरात्म्यप्रतिपादनार्थं त्रिशिकाविज्ञप्तिप्रकरणारम्भः ।

पुद्गलनैरात्म्य एवं धर्मनैरात्म्य के विषय में जो अनभिज्ञ हैं या विपरीत ज्ञान रखने वाले हैं, उनको पुद्गलनैरात्म्य एवं धर्मनैरात्म्य का यथार्थ ज्ञान कराने के लिए त्रिशिकाविज्ञप्ति-प्रकरण का प्रारम्भ होता है ।

पुद्गलधर्मनैरात्म्यप्रतिपादनं पुनः क्लेशज्ञेयावरणप्रहाणार्थम् । तथा ह्यात्मदृष्टिप्रभवा रागादयः क्लेशाः । पुद्गलनैरात्म्यावबोधश्च सत्कायदृष्टेः प्रतिपक्षत्वात् तत्प्रहाणाय प्रवतमानः सर्वक्लेशान् प्रजहाति । धर्मनैरात्म्यज्ञानादपि ज्ञेयावरणप्रतिपक्षत्वात् ज्ञेयावरणं प्रहीयते । क्लेशज्ञेयावरणप्रहाणमपि मोक्षसर्वज्ञत्वाधिगमार्थम् । क्लेशा हि मोक्षप्राप्तेरावरणमिति, अतस्तेषु प्रहीणेषु मोक्षोऽधिगम्यते । ज्ञेयावरणमपि सर्वस्मिन् ज्ञेये ज्ञानप्रवृत्तिप्रतिबन्धभूतम् अक्लिष्टमज्ञानम् । तस्मिन् प्रहीणे सर्वाकारे ज्ञेयेऽसक्तमप्रतिहतं च ज्ञानं प्रवर्तत इत्यतः सर्वज्ञत्वमधिगम्यते ।

अथवा धर्मपुद्गलाभिनिविष्टाश्चित्तमात्रं यथाभूतं न जानन्तीत्यतो धर्मपुद्गलनैरात्म्यप्रदर्शनेन सफले[1] विज्ञप्तिमात्रे आनुपूर्वेण प्रवेशार्थं प्रकरणारम्भः ।

अथवा विज्ञानवद्विज्ञेयमपि द्रव्यत एवेति केचिन्मन्यन्ते, विज्ञेयवद् विज्ञानमपि संवृतित एव, न परमार्थत इत्यस्य द्विप्रकारस्याप्येकान्तवादस्य प्रतिषेधार्थः प्रकरणारम्भः ।

पुद्गलनैरात्म्य एवं धर्मनैरात्म्य का प्रतिपादन पुनः क्लेशावरण तथा ज्ञेयावरण के प्रहाण अर्थात् नाश के लिए है । राग आदि क्लेश आत्मदृष्टि से उत्पन्न होते हैं । पुद्गलनैरात्म्य का ज्ञान सत्कायदृष्टि का विरोधी होने के कारण उसके विनाश के लिए प्रवृत्त ( साधक ) के सभी क्लेश छूट जाते हैं । ज्ञेयावरण के प्रतिपक्षी धर्मनैरात्म्य के ज्ञान से ज्ञेयावरण नष्ट हो जाता है । क्लेशावरण

---

१. सकले... पाठ उत्तम प्रतीत होता है ।

